हरकहँ हरिसेवक गुरु कहेऊ * सुनि खगनाथ हृदय मम दहेऊ
अधमजाति मैं बिद्या पाये * भयउँ जथा अहि दूध पियाये

हे गरुड़, गुरु ने शिवजी को राम का सेवक कहा, यह सुनते ही मेरा हृदय जल गया। मैं नीच जातिवाला तो था ही, विद्या पाकर वैसा ही हो गया, जैसे दूध पिलाने से साँप।

मानी कुटिल कुभाग्य कुजाती * गुरु सन द्रोह करौं दिन राती
अतिदयालुगुरुस्वल्प न क्रोधा * पुनि पुनि मोहिं सिखाव सुबोधा

मैं अभिमानी, कुटिल, अभागा दिन-रात गुरु से वैर करता था। गुरु तो बड़े दयालु थे, उन्हें कुछ भी क्रोध न होता, किन्तु वह बार-बार मुझे ज्ञान सिखाते थे।

जेहिते नीच बड़ाई पावा * सो प्रथमहिं हठि ताहि नसावा
धूम अनलसम्भव सुनु भाई * तेहि बुझाव घनपदवी पाई

नीच जिससे बड़ाई पाते हैं, उसी को पहले हठ करके नष्ट कर देते हैं। भाई, धुआँ अग्नि से उत्पन्न होता है और बादल बनकर उसी अग्नि को बुझाता है।

रज मग परी निरादर रहई * सबकर पदप्रहार नित सहई
मरुत उड़ाव प्रथम तेहि भरई * पुनि नृप नयन किरीटन परई

धूल राह में बिना आदर पड़ी रहती और नित्य सबके पैरों की चोटें सहती है। पर जब वायु ऊपर ले जाती है, तब वह पहले उसी को लिपटती है और फिर राजा के मुकुट और नेत्रों में गिरती है।

सुनुखगपतिअससमुझि प्रसंगा * बुध नहिंकरहिं अधमकर संगा
कबि कोबिद गावहिं अस नीती * खलसनकलहनहीं भल प्रीती

सुनो गरुड़, ऐसा समझकर बुद्धिमान् लोग नीच का संग नहीं करते। कवि और पण्डित ऐसा न्याय कहते हैं कि दुष्टों से झगड़ा या प्रीति, कुछ भी अच्छा नहीं होता।

उदासीन बरु रहिय गोसाईं * खल परिहरिय स्वान की नाईं
मैं खल हृदय कपट कुटिलाई * गुरुहित कहहिं न मोहिं सोहाई

इससे हे स्वामी, चाहे सबसे अलग रहना पड़े, परन्तु दुष्टों को कुत्ते की भाँति अवश्य छोड़ दे। गुरु तो मुझे हृदय के कपटी दुष्ट की भलाई के लिए कहते और मुझे अच्छा न लगता।



एक बार हरमन्दिर, जपत रहेउँ सिवनाम।
गुरु आये अभिमान ते, उठि नहिं कीन्ह प्रनाम॥

एक बार शिव के मन्दिर में बैठा मैं 'शिव' का नाम जप रहा था, इतने में गुरुजी आ गये। परन्तु मैंने अभिमान के कारण उठकर उन्हें प्रणाम नहीं किया।

सो दयाल नहिं कह्यो कछु, उर न रोष लवलेस।
अति अघ गुरुअपमानता, सहि नहिं सके महेस ॥

गुरु तो दयालु थे, उनके हृदय में कुछ भी क्रोध न हुआ, उन्होंने कुछ न कहा, परन्तु गुरु के निरादररूप मेरे बड़े पाप को शिवजी न सह सके।

मन्दिर माँझ भई नभबानी * रे हतभाग्य अधम अभिमानी
जद्यपि तुव गुरु स्वल्प न क्रोधा * अतिकृपालु चितसम्यक्बोधा

उस समय मन्दिर में आकाशवाणी हुई कि अरे अभागे, नीच, अभिमानी! यद्यपि तेरे गुरु को थोड़ा भी क्रोध नहीं है; क्योंकि वे बड़े दयालु और पूरे ज्ञानी हैं,

तदपि साप देहौं सठ तोहीं * नीतिबिरोध सोहाइ न मोहीं
जो नहिं करौं दण्ड खल तोरा * भ्रष्ट होइ स्रुतिमारग मोरा

तो भी अरे शठ, मैं तुझे शाप दूँगा; क्योंकि नीति का विरोध मुझे अच्छा नहीं लगता। रे दुष्ट! यदि तुझे दण्ड न दूँगा तो मेरा वेदमार्ग भ्रष्ट हो जावेगा।

जे सठ गुरुसन ईर्षा करहीं * रौरवनरक कल्पसत परहीं
त्रियगजोनि पुनि धरहिं सरीरा * अयुत जन्मभरि पावहिं पीरा

जो मूर्ख गुरु से वैर करते हैं, वे सैकड़ों कल्पों तक 'रौरव' नरक में पड़ते हैं। फिर दस हजार जन्मों तक कीड़ों-पतिंगों आदि की नीच योनियों में जन्म लेकर क्लेश पाते हैं।

बैठ रहेसि अजगर इव पापी * सर्प होहु खलमलमति व्यापी
महाबिटप कोटर महँ जाई * रहुरे अधम अधोगति पाई

अरे पापी, दुष्ट, तेरी बुद्धि बहुत मलिन हो गई है। तू गुरु को देखकर भी अजगर की भाँति बैठा रहा, इससे सर्प ही हो जा। अरे अधम, एक बड़े वृक्ष के खोखले में नीच गति पाकर सर्प होकर रह।



हाहाकार कीन्ह गुरु, सुनि दारुन सिवसाप।
कंपितमोहिंबिलोकिअति, उर उपजा परिताप ॥

शिवजी का यह कठिन शाप सुनकर गुरु ने 'हा! हा!' कहा और मुझे भय से काँपता देख बड़े दुखी हुए।

करि दण्डवत सप्रेम गुरु, सिव सनमुख कर जोरि।
बिनय करत गद्गद गिरा, समुझि घोर गति मोरि ॥

मेरी भयंकर गति समझकर गुरु ने शिवजी के आगे प्रेम के साथ दण्डवत् किया और हाथ जोड़ गद्गद वाणी से विनती करने लगे—

छन्द

नमामीशमीशान निर्वाणरूपं * विभुं व्यापकं ब्रह्म वेदस्वरूपं ।
अजं निर्गुणं निर्विकल्पं निरीहं * चिदाकाशमाकाशवासं भजेऽहं ॥

हे ईशान, हे ईश, मोक्षस्वरूप, समर्थ, व्यापक, ब्रह्म, वेदस्वरूप, ईश्वर, मैं तुम्हें प्रणाम करता हूँ। आप जन्मरहित, निर्गुण, निर्विकल्प, चेष्टाहीन, चिदाकाश और आकाशवासी हैं। मैं आपको भजता हूँ।

निराकारमोंकारमूलं तुरीयं * गिराज्ञानगोतीतमीशं गिरीशं ।
करालं महाकालकालं कृपालुं * गुणागार संसारपारं नतोऽहं ॥

आप निराकार हैं। 'ॐ' कार आपका मूल है। आप तुरीय तत्त्व हैं। आप वाणी और ज्ञानेन्द्रियों से परे, ईश, गिरीश, भयानक, काल के भी काल, कृपालु, गुणधाम, संसार से परे हैं। मैं आपको प्रणाम करता हूँ।

तुषाराद्रिसंकाशगौरं गभीरं * मनोभूतकोटिप्रभा श्रीशरीरं ।
स्फुरन्मौलिकल्लोलिनीचारुगंगा * लसद्भालबालेन्दुकंठेभुजंगा ॥

आप हिमवान्-सरीखे गौरशरीर, गम्भीर, करोड़ों कामदेवों के तेज से युक्त शरीरवाले हैं। आपके मस्तक पर तरल तरंगोंवाली गंगाजी विराजमान हैं। आपके मस्तक पर द्वितीया के चन्द्रमा की कला और कण्ठ में सर्प सोहते हैं,

चलत्कुण्डलं शुभ्रनेत्रं विशालं * प्रसन्नाननं नीलकण्ठं दयालुं ।
मृगाधीशचर्माम्बरं मुण्डमालं * शिवं शंकरं सर्वनाथं भजामि ॥

हिलते हुए कुण्डलों और उज्ज्वल बड़े नेत्रोंवाले, प्रसन्नमुख, नीलकण्ठ, कृपालु, बाघ की खाल ओढ़े, मुण्डमाल पहने, सबके स्वामी शिव को मैं भजता हूँ।

प्रचण्डं प्रकृष्टं प्रगल्भं परेशं * अखण्डंअजंभानुकोटिप्रकाशं ।
त्रयीशूलनिर्मूलनं शूलपाणिं * भजेऽहं भवानीपतिं भावगम्यं ॥

कठिन, अच्छे, तेजस्वी, बुद्धिदायक, ईश्वर, पूर्ण, जन्मरहित, करोड़ों सूर्यों के से प्रकाशवाले, तीनों तापों की जड़ उखाड़नेवाले, हाथ में शूल लिये, भक्ति से मिलने योग्य, पार्वतीपति को मैं भजता हूँ।

कलातीतकल्याणकल्पान्तकारी * सदा सज्जनानन्ददाता पुरारी
चिदानन्दसन्दोह मोहापहारी * प्रसीद प्रसीद प्रभो मन्मथारी

हे कला आदि समयविभागों से परे, कल्याणरूप, प्रलय करनेवाले, सदा सज्जनों को आनन्द देनेवाले, त्रिपुरारि, चिदानन्द की खान, अज्ञान के नाशक, कामदेव के शत्रु, स्वामी, मुझ पर प्रसन्न हूजिए।

न यावत् उमानाथपादारविंदम् * भजन्तीह लोके परे वा नराणाम्
न तावत्सुखंशान्तिसंतापनासम् * प्रसीद प्रभो सर्वभताधिवासम्

हे पार्वतीनाथ, जब तक आपके चरणारविन्दों को नहीं भजते तब तक मनुष्यों को इस लोक या परलोक में सन्ताप का नाश और शान्ति की प्राप्ति नहीं होती। हे सब प्राणियों में रहनेवाले, प्रभु मुझ पर प्रसन्न हूजिए।

न जानामि योगं जपं नैव पूजां * नतोऽहं सदा सर्वदा शम्भु तुभ्यं
जराजन्मदुःखौघतातप्यमानं * प्रभो पाहि शापान्नमामीश शंभो

हे शम्भु, मैं योग, जप, पूजा आदि नहीं जानता, केवल सदा आपको नमस्कार करता हूँ। हे ईश, शंकर, बुढ़ापे और जन्म के दुःखों से तपे मुझ शरणागत की शाप से रक्षा कीजिए।

रुद्राष्टकमिदं प्रोक्तं विप्रेण हर तुष्टये।
ये पठन्ति नरा भक्त्या तेषां शम्भुः प्रसीदति॥

शिव की प्रसन्नता के लिए मेरे गुरु ब्राह्मण का कहा यह रुद्राष्टक जो भक्ति से पढ़ते हैं उन पर शिवजी प्रसन्न होते हैं।



सुनि बिनती सर्बज्ञ सिव, देखि बिप्र अनुरागु।
पुनि मन्दिर नभबानि भइ, हे द्विजबर बर माँगु॥

सब कुछ जाननेवाले शिवजी ने ब्राह्मण की प्रीति देख और विनती सुनकर कहा—मन्दिर में आकाशवाणी हुई—हे ब्राह्मण, वरदान माँगो।

जो प्रसन्न प्रभु मोहिं पर, नाथ दीनपर नेहु।
निज पदभक्ति देहु प्रभु, पुनि दूसर बर देहु॥

ब्राह्मण ने कहा—हे स्वामी, जो आप मेरे ऊपर प्रसन्न और दीनों पर स्नेह करते हैं तो हे नाथ, हे प्रभु, अपने चरणों की भक्ति दीजिए। दूसरा बरदान यह दीजिए—

तव मायाबस जीव जड़, संतत फिरै भुलान।
तेहि पर क्रोध न करिय प्रभु, कृपासिन्धु भगवान॥

कि हे स्वामी, कृपासिन्धु, भगवान्, आपकी माया के वश होने से यह जड़ जीव सदा भूला फिरता है, इसलिए इस पर क्रोध न करिए।

संकर दीनदयाल अब, यहिपर होहु कृपाल।
सापानुग्रह होय जेहि, नाथ थोरही काल॥

हे शंकर, दीनदयालु, नाथ, इस पर कृपा कीजिए, जिससे थोड़े ही समय में इसको शाप से छुटकारा मिल जाय।

यहिकर होइ परम कल्याना * सोइ करहु अब कृपानिधाना
बिप्रगिरा सुनि परहितसानी * एवमस्तु इति भइ नभ बानी

हे कृपानिधान, अब वही कीजिए, जिससे इसका कल्याण हो। परोपकार से भरी ब्राह्मण की यह वाणी सुन आकाशवाणी हुई कि ऐसा ही होगा।

जदपि कीन्ह यहि दारुनपापा * मैं पुनि दीन्ह क्रोधकरि सापा
तदपि तुम्हारि साधुता देखी * करिहौं यहिपर कृपा बिसेखी

यद्यपि इसने बहुत कठिन पाप किया था और मैंने क्रोध करके इसे शाप दिया, तो भी तुम्हारी साधुता देख मैं इस पर कृपा करूँगा।

छमासील जे परउपकारी * ते द्विज प्रिय मोहिं जथा खरारी
मोर साप द्विज व्यर्थ न जाइहि * जन्मसहस्र अवसि यह पाइहि

हे ब्राह्मण, क्षमा करना जिनका स्वभाव है, और जो परोपकार करते हैं, वे रामजी की भाँति मुझे प्यारे हैं। हे ब्राह्मण, परन्तु मेरा शाप वृथा नहीं जा सकता, इससे इसके हजार जन्म अवश्य होंगे।

जन्मत मरत दुसह दुख होई * यहिकहँ स्वल्प न व्यापिहि सोई
कवनेहु जन्म मिटै नहिं ज्ञाना * सुनहु सूद्र मम बचन प्रमाना

जन्म लेने और मरने में न सहे जाने योग्य दुःख होते हैं, परन्तु वे कुछ भी इसे न व्यापेंगे। हे शूद्र, किसी जन्म में तेरा ज्ञान नहीं मिटेगा, यह मेरा कहना सत्य है।

रघुपतिपुरी जन्म तव भयऊ * पुनि तैं मम सेवा मन दयऊ
पुरी प्रभाव अनुग्रह मोरे * रामभक्ति उपजिहि उर तोरे

एक तो रघुनाथ की पुरी में तेरा जन्म हुआ और दूसरे तूने मेरी सेवा में मन लगाया, इससे पुरी के प्रभाव और मेरी कृपा के कारण तेरे हृदय में रामजी की भक्ति उपजेगी।

सुनु मम बचन सत्य अब भाई * हरितोषनब्रत द्विजसेवकाई
अबजनिकरेसि बिप्र अपमाना * जानेसि सन्त अनन्त समाना

भाई, यह मेरा सच्चा वचन सुनकर ब्राह्मण की सेवा करना। भगवान् को प्रसन्न करने का व्रत यही है। अब ब्राह्मण का अपमान न करना। साधु को भगवान् ही के समान जानना।

इन्द्रकुलिस मम सूलबिसाला * कालदण्ड हरिचक्र कराला
जो इन कर मारा नहिं मरई * बिप्रद्रोह पावक सो जरई

जो प्राणी इन्द्र के वज्र, मेरे त्रिशूल, यमराज के दण्ड और श्रीविष्णु के भयंकर सुदर्शन चक्र के मारे नहीं मरता, वह भी ब्राह्मण के वैर की आग में जल जाता है—

अस बिबेक राखेहु मन माहीं * तुम कहँ जग दुर्लभ कछु नाहीं
औरौ एक आसिषा मोरी * अव्याहतगति होइहि तोरी

ऐसा ज्ञान मन में रखना, तुमको संसार में कुछ भी दुर्लभ न होगा। मेरा एक और भी आशीर्वाद है कि तुम्हारी गति कहीं नहीं रुकेगी—तुम सब लोकों में जा सकोगे।



सुनि सिववचन सप्रेम गुरु, एवमस्तु इति भाखि।
मोहिं प्रबोधि गयो गृह, सम्भुचरन उर राखि॥

प्रेम-सहित शिवजी के वचन सुन 'ऐसा ही हो' कहकर गुरु ने मुझे समझाया और शिवजी के चरण हृदय में रखकर घर चले गये।



प्रेरित काल सुबिन्ध्यगिरि, जाइ भयों मैं ब्याल।
पुनि प्रयास बिन सो तन, तजेउँ गये कछुकाल॥

समय पाकर मैं विन्ध्याचल में सर्प हुआ। फिर कुछ समय बीते वह देह बिना किसी कष्ट के छोड़ दी।

जो तन धरौं तजौं पुनि, अनायास हरियान।
जिमि नूतन पट पहिरिकै, नर परिहरै पुरान॥

हे गरुड़, मैं जो देह पाता था, उसे अनायास छोड़ देता था, जैसे मनुष्य नया पहनकर पुराना वस्त्र छोड़ देता है।

सिव राखेउ स्रुतिनीति अरु, मैं नहिं पाव कलेस।
यहि बिधि धरेउँ बिबिधतन, ज्ञान न गयो खगेस॥

हे गरुड़, शिवजी ने वेद की बात रक्खी; मैंने भी क्लेश नहीं पाया—बहुत शरीर धारण किये, पर ज्ञान नहीं मिटा।

त्रिजगजोनि नर जो तन धरेऊँ * तहँ-तहँ राम भजन अनुसरेऊँ
एक सूल मोहिं बिसर न काऊ * गुरुकर कोमल सीलसुभाऊ

पशु-पक्षी आदि की या मनुष्य की जो देह धरी, उसमें रामजी का भजन अवश्य किया। मुझे एक शूल कभी नहीं भूला खटकता ही रहा—वह था गुरु का कोमल शील स्वभाव।

चरमदेह द्विजकर मैं पाई * सुरदुर्लभ पुरान स्रुति गाई
खेलौं तहाँ बालकन मीला * करौं सकल रघुनायक लीला

अन्त में मैंने ब्राह्मण की देह पाई, जिसे वेद और पुराण देवताओं के लिए भी दुर्लभ कहते हैं। वहाँ बालकों के साथ खेल में भी रघुनाथ की लीलाएँ ही करता था।

प्रौढ़ भये मोहिं पिता पढ़ावा * समुझौं सुनौं गुनौं नहिं भावा
मनते सकल बासना भागी * केवल रामचरनलय लागी

बड़े होने पर मुझे पिता ने पढ़ाया, परन्तु सुनने, समझने और विचार करने से वह कुछ भी मुझे अच्छा न लगा। पूर्वजन्म की सब वासना जाती रही; केवल रामजी के चरणों में लौ लग गई।

कहु खगेस अस कौन अभागी * खरी सेव सुरधेनुहिं त्यागी
प्रेममगन मोहिं कछु न सोहाई * हारेउ पिता पढ़ाइ-पढ़ाई

हे गरुड़, कहो, ऐसा कौन अभागा है, जो कामधेनु को छोड़ गधी की सेवा करे? प्रेम मग्न होने के कारण मुझे कुछ न अच्छा लगता। पिताजी पढ़ा-पढ़ाकर हार गये।

भये कालबस जब पितु माता * मैं बन गयौं भजन जनत्राता
जहँ जहँ बिपिन मुनीसुर पावौं * आस्रम जाइ-जाइ सिर नावौं

जब माता-पिता मर गये, तब मैं भगवान् का भजन करने के लिए वन चला गया। जहाँ जहाँ मुनीश्वरों को पाता, उनके आश्रमों में जा-जाकर प्रणाम करता था।

बूझौं तिनहिं रामगुन-गाहा * कहौं सुनौं हर्षित खगनाहा
सुनत फिरौं हरिगुन-अनुवादा * अव्याहतगति सम्भु प्रसादा

फिर हे गरुड़, उनसे रामजी के गुणों की गाथा पूछता और प्रसन्नतापूर्वक रामचरित कहता-सुनता था। शिवजी की प्रसन्नता से बे-रोकटोक सब कहीं जाता और भगवान् की गुणगाथा सुनता फिरता था।

छूटी त्रिबिध एषना गाढ़ी * एक लालसा उर अति बाढ़ी
रामचरनपंकज जब देखौं * तब निज जन्म सफल करि लेखौं

तीनों प्रकार की गहरी इच्छाएँ (पुत्र, धन, यश की) छूट गईं। मन में केवल एक या लालसा बहुत बढ़ी कि जब रामजी के चरणारविन्द देखता तो अपना जन्म सफल गिनता

जेहि पूछौं सो मुनि अस कहई * ईस्वर सर्बभूतमय अहः
निर्गुनमत नहिं मोहिं सोहाई * सगुन ब्रह्म रति उर अधिका

जिससे पूछता, वही मुनि कहता था कि ईश्वर सब प्राणियों में व्याप्त है। परन्तु निर्गुण मत मुझे न अच्छा लगता; क्योंकि मुझे तो सगुण ब्रह्म पर प्रीति थी।



गुरु के बचन सुरति करि, रामचरन मन लाग।
रघुपतिजस गावत फिरौं, छन छन नव अनुराग॥

गुरु के वचन याद आते ही रामजी के चरणों में मन लग गया। क्षण-क्षण नये प्रेम से रघुनाथ का यश गाता फिरता था।

मेरुसिखर बटछाया, मुनि लोमस आसीन।
देखि चरन सिरनायउँ, बचन कहेउँ अति दीन॥

एक दिन सुमेरु की चोटी पर, बरगद की छाया में, बैठे हुए लोमश मुनि को देख मैंने उनके चरणों में सिर नवाया और बड़ी दीनता के साथ बोला।

सुनि मम बचन बिनीतमृदु, मुनि कृपाल खगराज।
मोहिं सादर पूछत भयो, द्विज आयो केहि काज॥

हे गरुड़, मेरे नम्र और कोमल वचन सुन कृपालु लोमश मुनि ने आदरसहित पूछा—हे ब्राह्मण! किस काम के लिए आये हो?

तब मैं कहेउँ कृपानिधि, तुम सर्बज्ञ सुजान।
सगुन ब्रह्मआराधना, मोहिं कहहु भगवान॥

तब मैंने कहा—हे कृपानिधि, सर्वज्ञ, सुन्दर, ज्ञानरूप, भगवन्, मुझे सगुण ब्रह्म की पूजा बतलाइए।

तब मुनीस रघुपति गुनगाथा * कहेउ कछुक सादर खगनाथा
ब्रह्मज्ञानरत मुनि बिज्ञानी * मोहिं परमअधिकारी जानी

हे गरुड़, तब मुनीश्वर ने आदर सहित रघुनाथ के कुछ गुणानुवाद कहे। मुझे बड़ा अधिकारी जान ब्रह्मज्ञान में प्रेम करनेवाले आत्मज्ञानी मुनि इस प्रकार—

लागे करन ब्रह्म उपदेसा * अज अद्वैत अगुन हृदयेसा
अकल अनीह अनाम अरूपा * अनुभवगम्य अखण्ड अनूपा

ब्रह्म का उपदेश करने लगे कि जन्मरहित, अद्वैत, निर्गुण, सबके हृदयों का स्वामी, कलारहित, चेष्टाहीन, नाम व रूप से रहित, अनुपम, अखण्ड, अनुभव से जानने योग्य,

मनगोतीत अमल अबिनासी * निर्बिकार निरवधि सुखरासी
सो तैं तोहिं ताहि नहिं भेदा * बारि बीचि इव गावहिं बेदा

मन और इन्द्रियों से परे, अज्ञानरूप मल से रहित, अविनाशी, छहों विकारों से रहित, अवधि से परे, सुखराशि ब्रह्म तू है। तुझमें उसमें कोई भेद नहीं, जैसे जल और तरङ्गों में। यह वेद कहते हैं।

बिबिधभाँतिमोहिंमुनिसमुझावा * निर्गुनमत मम हृदय न आवा
पुनि मैं कहेउँ नाइ पद सीसा * सगुन उपासन कहहु मुनीसा

मुनि ने मुझे बहुत प्रकार समझाया; परन्तु मेरे हृदय में यह निर्गुण मत न आया। फिर मैंने चरणों में सीस नवाकर कहा—हे मुनीश्वर, अब सगुण ब्रह्म की उपासना कहिए।

रामभक्तिजल मम मन मीना * किमि बिलगाइ मुनीस प्रबीना
सोइ उपदेस करहु करि दाया * निज नयनन्ह देखौं रघुराया

हे चतुर मुनीश्वर, जलरूप रामजी की भक्ति से मेरा मन मीन (मछली) कैसे अलग हो? कृपा करके वही उपदेश कीजिए, जिससे मैं अपनी आँखों से रघुनाथजी को देखूँ।

भरि लोचन बिलोकि अवधेसा * तब सुनिहौं निर्गुन उपदेसा
पुनि पुनि कहि मुनि कथा अनूपा * खंडि सगुनमत निगुन निरूपा

पहले अयोध्यानाथ को आँखों भरकर देख लूँ तब निर्गुण ब्रह्म का उपदेश सुनूँगा। मुनि ने बार-बार अच्छी-अच्छी कथाएँ कहकर सगुण मत का खण्डन किया और निर्गुण का निरूपण करते रहे।

तब मैं निर्गुन मत करि दूरी * सगुन निरूपौं करि हठ भूरी
उत्तर प्रत्युत्तर मैं कीन्हा * मुनितन भये क्रोधकर चीन्हा

तब मैं निर्गुण मत को दूर करता और बहुत हठ करके सगुण मत ही ठीक कहता। जब मैंने उत्तर के उत्तर दिये, तब मुनि के हृदय में क्रोध के चिह्न दिखाई दिये।

सुनु प्रभु बहुत अवज्ञा किये * उपज क्रोध ज्ञानिहु के हिये।
अतिसय रगर करै जो कोई * अनल प्रगट चन्दन ते होई॥

हे स्वामी, बहुत अनादर करने से ज्ञानी के भी हृदय में क्रोध उत्पन्न हो जाता है। यदि कोई बहुत रगड़े तो चन्दन से भी अग्नि उत्पन्न होती है।


बारम्बार सकोप मुनि, करहिं निरूपन ज्ञान।
मैं अपने मन बैठि तब, करौं बिविध अनुमान॥

जब मुनि बार-बार क्रोध से ज्ञान का निरूपण करते तो मैं बैठा भाँति-भाँति की बातें सोचा करता।

क्रोध कि द्वैतक बुद्धिबिन, द्वैत कि बिनु अज्ञान।
मायाबस परिछिन्न जड़, जीव कि ईस समान॥

मैं अपने मन में सोचने लगा—क्या बिना द्वैत बुद्धि के क्रोध और क्या बिना अज्ञान के द्वैत बुद्धि होती है? माया के वश में पड़ा और उससे ढका हुआ जड़ जीव क्या ईश्वर के समान हो सकता है?

कबहुँ कि दुखसबकर हित ताके * तेहि कि दरिद्र परसमनि जाके
कामी पुनि कि रहै अकलंका * परद्रोही किमि होइ निसङ्का

सबकी भलाई ताकने से क्या दुःख होता है? जिसके पारसमणि हो, उसके भी क्या दरिद्रता रहती है? क्या कामी के कलंक लगे बिना रह सकता है? दूसरों का द्रोही निडर कैसे हो सकता है?

बंस कि रह द्विज अनहित कीन्हे * कर्म कि होहिं सरूपहि चीन्हे
काहुहि सुमतिकिखलसँगजामी * सुभगति पाव कि परतियगामी

ब्राह्मण का अहित करने से क्या वंश बना रह सकता है? आत्मा को जान लेने से फिर क्या कर्म होते हैं? दुष्ट के संग से क्या कभी अच्छी बुद्धि हुई है? पराई स्त्री से भोग करनेवाला क्या कभी अच्छी गति पाता है?

भव कि परहिं परमारथबिन्दक * सुखी कि होहिं कबहुँ परनिन्दक
राज कि रहै नीति बिनु जाने * अघकि रहहिं हरिचरित बखाने

क्या ईश्वर के जाननेवाले संसार में पड़ सकते हैं? क्या पराई निन्दा करनेवाले सुखी रह सकते हैं? क्या बिना नीति जाने राज्य रह सकता है? क्या भगवान् के चरित्र कहने से पाप रह सकते हैं?

पावन जस कि पुन्य बिन होई * बिनु अघ अजस कि पावै कोई
लाभकि कछु हरिभक्ति समाना * जेहि गावहिं स्रुति सन्त पुराना

क्या बिना पुण्य के पवित्र यश हो सकता है ? क्या बिना पाप किये कोई अपयश पा सकता है ? जिन्हें वेद-पुराण और साधु गाते हैं, उन भगवान् की भक्ति के समान क्या कोई और लाभ है ?

हानि कि जग यहि सम कछु भाई * भजिय न रामहिं नरतन पाई
अघ कि बिना तामस कछु आना * धर्म कि दया सरिस हरियाना

भाई, संसार में क्या इसके बराबर कोई हानि है कि मनुष्य की देह पाकर भी रामजी को न भजे ? क्या बिना तमोगुण के पाप हो सकता है ? हे गरुड़, क्या दया के समान कोई दूसरा धर्म है ?

यहिबिधिअमितजुगुतिमनगुनेऊँ * मुनिउपदेस न सादर सुनेऊँ
पुनि पुनि सगुन पच्छ मैं रोपा * तब मुनि बोले बचन सकोपा

इसी प्रकार बहुत-सी युक्तियाँ मैंने मन में सोचीं और मुनि की शिक्षा आदर-सहित नहीं सुनी। मैंने बार-बार सगुण ब्रह्म का पक्ष लिया। तब मुनि क्रोधसहित बोले—

मूढ़ परमसिख देउँ न मानसि * उत्तर प्रत्युत्तर बहु आनसि
सत्य बचन बिस्वास न करही * बायस इव सबही सन डरही

अरे मूर्ख, मैं उत्तम शिक्षा देता हूँ और तू नहीं मानता ; उत्तर का भी उत्तर देता चला जाता है। सच्ची बात पर विश्वास नहीं करता, किन्तु कौए की भाँति सभी से डरता है सबसे शंका करता है।

सठ सपच्छ तव हृदय बिसाला * सपदि होहु पंच्छी चंडाला
लीन्ह साप मैं सीस चढ़ाई * नहिं कछु भय न दीनता आई

अरे शठ, तेरा हृदय पक्षपात से भरा है, इससे शीघ्र पक्षियों में चाण्डाल ( कौआ ) हो जा। मैंने वह शाप शीश पर लिया—न कुछ डरा और न दुखी हुआ।


तुरत भयों मैं काग तब, पुनि मुनिपद सिरनाय।
सुमिरि राम रघुबंसमनि, हर्षित चलेउँ उड़ाय॥

मैंने कौआ होकर मुनि के चरणों में सीस नवाया और रामजी का स्मरण कर प्रसन्न हो उड़ गया।

उमा जे रामचरन रत, बिगत काम मद क्रोध।
निज प्रभुमय देखहिं जगत, केहि सन करहिं बिरोध॥

शिवजी कहते हैं—हे पार्वती, जो रामजी के चरणों के प्रेमी हैं वे काम, क्रोध और अहंकार से रहित हैं ; सारे संसार को रामरूप देखते हैं। फिर वे वैर किससे करें ?

सुनु खगेस नहिं कछु रिषिदूषन * उरप्रेरक रघुबंस-बिभूषन
कृपासिन्धु मुनि मतिकरि भोरी * लीन्हीं प्रेमपरिच्छा मोरी

सुनो गरुड़, ऋषिका भी इसमें कुछ दोष नहीं, क्योंकि रघुनाथजी ने वैसी ही प्रेरणा उनको की थी। कृपा के सागर रामजी ने मुनि की बुद्धि में भुलावा देकर मेरे प्रेम की परीक्षा ली थी।

मन क्रम बचन मोहिं जनजाना * मुनि मति फिरि फेरी भगवाना
ऋषि मम सहनसीलता देखी * रामचरन बिस्वास बिसेखी

भगवान् ने मुझे मन, वचन और कर्म से अपना भक्त जान मुनि की बुद्धि फेर दी। ऋषि मेरा सहने का स्वभाव और अधिकतर रामजी के चरणों में विश्वास देख—

अति बिस्मयपुनिपुनिपछिताई * सादर मुनि मोहिं लीन्ह बुलाई
ममपरितोष बिबिधबिधि कीन्हा * हर्षित राममन्त्र तब दीन्हा

आश्चर्य से बार-बार पछताये और आदर-सहित मुझे बुलाया। फिर बहुत प्रकार से मुझे समझाया और प्रसन्न होकर रामजी का मन्त्र दिया।

बालकरूप राम करु ध्याना * कहेउ मोहिं मुनि कृपानिधाना
सुन्दर सुखद मोहिं अति भावा * जो प्रथमहिं मैं तुमहिं सुनावा

कृपानिधान मुनि ने मुझसे ध्यान करने के लिए रामजी का बालरूप वर्णन किया। यह मुझे सुन्दर, सुख देनेवाला और बहुत अच्छा लगा, जैसा कि पहले मैं तुम्हें सुना चुका हूँ।

मुनि मोहिं कछुककालतहँ राखा * रामचरितमानस तब भाखा
सादर यह मोहिं कथा सुनाई * पुनि बोले मुनि गिरा सुहाई

मुनि ने मुझे वहाँ कुछ समय तक रक्खा और रामचरितमानस सुनाया। फिर मुनि आदर-सहित यह कथा सुनाकर सुहावनी वाणी बोले—

रामचरितसर गुप्त सुहावा * सम्भुप्रसाद तात मैं पावा
तोहिं निज भक्त रामकर जानी * ताते मैं सब कहेउँ बखानी

हे तात, मैंने यह सुहावना और गूढ़ रामचरितमानस शिवजी की प्रसन्नता से पाया है। तुम्हें रामजी का मुख्य भक्त जानकर सब वर्णन किया।

रामभगति जिनके उर नाहीं * कबहुँ न तात कहिय तिनपाहीं
मुनिमोहिं बिबिधभाँतिसमुझावा * मैं सप्रेम मुनिपद सिर नावा

हे तात, जिनके हृदय में रामजी की भक्ति न हो, उन्हें इसे कभी न सुनाना। मुनि ने मुझे बहुत प्रकार से समझाया तो मैंने प्रेमसहित मुनि के चरणों में प्रणाम किया।

निजकर कमल परसि ममसीसा * हर्षित आसिष दीन्ह मुनीसा
रामभगति अबिरल उर तोरे * बसिहि सदा प्रसाद अब मोरे

तब मुनीश्वर ने अपना करकमल मेरे सिर पर रखकर, प्रसन्न होकर आशीर्वाद दिया कि अब मेरीकृपा से सदा तुम्हारे हृदय में रामजी की दृढ़ भक्ति रहा करेगी।



सदा राम प्रिय होब तुम सुभ गुनभवन अमान।
कामरूप इच्छामरन, ज्ञान-बिराग-निधान॥

तुम सदा रामजी को प्रिय, अच्छे गुणों की खान, अभिमानहीन तथा ज्ञान और वैराग्य के अधिकारी होगे। मनमाना रूप रखने और जब चाहो तभी मरने की शक्ति तुमको प्राप्त होगी।

जेहि आस्रम तुम बसहु पुनि, सुमिरत श्रीभगवन्त।
ब्यापिहि तहँ न अबिद्या, जोजन इक पर्जन्त॥

जिस आश्रम में भगवान् का ध्यान करते हुए रहोगे, उसके एक योजन आसपास तक अज्ञान नहीं रहेगा।

काल कर्म गुन दोष सुभाऊ * कछु दुख तुमहिं न ब्यापिहि काऊ
रामरहस्य ललित बिधि नाना * गुप्त प्रगट इतिहास पुराना

समय, कर्म और स्वभाव के गुण-दोष तुम्हें न व्यापेंगे और किसी दुःख का तुम पर प्रभाव न पड़ेगा। इतिहास, पुराण, भाँति-भाँति के ललित रामचरित्र, चाहे प्रकट हों, चाहे छिपे,

बिनु स्रम तुम्ह जानब सब सोऊ * नित नव नेह रामपद होऊ
जो इच्छा करिहहु मनमाहीं * हरिप्रसाद कछु दुर्लभ नाहीं

सब विना परिश्रम जान लोगे। रामजी के चरणों में नित्य नया स्नेह होगा। मन में जो इच्छा करोगे, वही पाओगे; भगवान् की प्रसन्नता से कुछ दुर्लभ न होगा।

सुनि मुनि आसिष सुनु मति धीरा * ब्रह्मगिरा भइ गगन गँभीरा
एवमस्तु तव बच मुनि ज्ञानी * यह मम भक्त कर्म मन बानी

हे धीर बुद्धिवाले गरुड़, मुनि का आशीर्वाद सुन आकाश में यह गम्भीर ब्रह्मवाणी हुई—हे ज्ञानी मुनि, तुम्हारा वचन ऐसा ही हो। यह मन, वचन और कर्म से मेरा भक्त है।

सुनि नभ गिरा हर्ष मम भयऊ * प्रेममगन मन संसय गयऊ
करि बिनती मुनि आयसु पाई * पदसरोज पुनि पुनि सिर नाई

आकाशवाणी सुन मुझे सुख हुआ। मैं प्रेम में डूब गया। मेरे मन का सन्देह जाता रहा। मैंने विनती करके मुनि की आज्ञा ली और बार-बार उनके चरणारविन्दों में प्रणाम किया।

हर्षसहित यहि आस्रम आयउँ * प्रभुप्रसाद दुर्लभ बर पायउँ
इहाँ बसत मोहिं सुनु खगईसा * बीते कल्प सात अरु बीसा

भगवान् की कृपा से दुर्लभ वरदान पाकर मैं प्रसन्नतापूर्वक इस आश्रम में आया। हे गरुड़, यहाँ रहते मुझे सत्ताईस कल्प बीत चुके।

करौं सदा रघुपति गुनगाना * सादर सुनहिं बिहंग सुजाना

जब जब अवधपुरी रघुबीरा * धरहिं भक्तहित मनुजसरीरा

मैं सदा रघुनाथ के गुण गाया करता हूँ, जिन्हें चतुर ज्ञानी पक्षी आदर-सहित सुनते हैं। जब-जब भक्तों के लिए अयोध्यापुरी में रघुनाथजी मनुष्य की देह धारण करते हैं—

तब तब जाइ रामपुर रहऊँ * सिसुलीला बिलोकि सुखलहऊँ
पुनि उर राखि राम सिसुरूपा * यहि आस्रम आवौं खगभूपा

तब-तब जाकर मैं रामजी की पुरी में रहता और उनकी बाललीला देख सुख पाता हूँ। फिर हे गरुड़, रामजी का बालस्वरूप हृदय में रखकर इसी आश्रम में चला आता हूँ।

कथा सकल मैं तुमहिं सुनाई * काग देह जेहि कारन पाई
कहेउँ तात सब प्रस्न तुम्हारी * रामभगति महिमा अतिभारी

मैंने जिस कारण कौए की देह पाई, सो सब कथा आपको सुनाई। हे तात, मैंने आपका सब प्रश्न कहा ( उत्तर दिया )। रामजी की भक्ति की महिमा बहुत ही अधिक है।



ताते यह तन मोहिं प्रिय, भयउ रामपद नेह।
निज प्रभु दरसन पायउँ, गयउ सकल सन्देह॥

इसी शरीर में रामचन्द्रजी के चरणों में स्नेह हुआ, स्वामी को देखा और सब सन्देह गया, इसलिए यह देह मुझे प्यारी है।

भगतिपच्छ हठ करि रहेउँ, दीन्ह महारिषि साप।
पुनि दुर्लभ बर पायउँ, देखहु भजन प्रताप॥

भजन का प्रताप तो देखो ; भक्ति-पक्ष के लिए मैं हठ करता रहा और महर्षि ने शाप भी दिया, परन्तु मुझे मुनियों को भी दुर्लभ वरदान मिला।

जे असि भगति जानि परिहरहीं * केवल ज्ञान हेतु स्रम करहीं
ते जड़ कामधेनु गृह त्यागी * खोजत आक फिरहिं पय लागी

भक्ति को ऐसी जानकर भी जो उसे छोड़ देते हैं ; केवल ज्ञान के लिए परिश्रम करते हैं, वे मूर्ख घर की कामधेनु छोड़ मानो दूध के लिए मदार का पेड़ ढूँढ़ते फिरते हैं।

सुनु खगेस हरिभगति बिहाई * जे सुख चाहहिं आन उपाई
ते जड़ महासिन्धु बिनु तरनी * पैरि पार चाहहिं जड़ करनी

हे गरुड़, जो भगवान् की भक्ति छोड़ दूसरे उपाय से सुख चाहते हैं, वे जड़ मानो बिना नाव पैरकर महासमुद्र पार होना चाहते हैं।

सुनि भुसुण्डि के बचन भवानी * बोलेउ गरुड़ हरषि मृदुबानी
तुव प्रसाद प्रभु मम उरमाहीं * संसय सोक मोह भ्रम नाहीं

"शिवजी कहते हैं—हे पार्वती, भुशुण्डि के वचन सुन गरुड़ प्रसन्न हुए और कोमल

वाणी से बोले—हे स्वामी, तुम्हारी कृपा से मेरे हृदय में अब सन्देह, दुःख, अज्ञान और भ्रम नहीं रहा।

**सुनेउँ पुनीत राम गुन ग्रामा * तुम्हरी कृपा लहेउँ बिसरामा**
**एक बात प्रभु पूछौं तोहीं * कहहु बुझाय कृपानिधि मोहीं**

तुम्हारी कृपा से रामजी के पवित्र गुणानुवाद सुने और शान्ति पाई। हे स्वामी, कृपा-निधान, मैं तुमसे एक बात पूछता हूँ, समझाकर कहिए।

**कहहिं सन्त मुनि बेद पुराना * नहिं कछु दुर्लभ ज्ञान समाना**
**सोइमुनितुमसन कहेउ गोसाईं * नहिं आदरेउ भगति की नाईं**

साधु, मुनि, वेद और पुराण कहते हैं कि ज्ञान के समान दुर्लभ और कुछ नहीं है। हे स्वामी, वही मुनि ने भी आपसे कहा; परन्तु आपने उसका भक्ति के समान आदर नहीं किया।

**ज्ञानहिं भक्तिहिं अन्तर केता * सकल कहहु प्रभु कृपानिकेता**
**सुनि उरगारि बचन सुख माना * सादर बोलेउ काग सुजाना**

तो हे स्वामी, कृपा के धाम, ज्ञान और भक्ति में क्या अन्तर है? कहिए। गरुड़ के वचन सुन और सुख मानकर ज्ञानी भुशुण्डि आदर सहित बोले—

**ज्ञानहिं भगतिहिं नहिं कछु भेदा * उभय हरहिं भवसंभव खेदा**
**नाथ मुनीस कहहिं कछु अन्तर * सावधान होइ सुनु बिहङ्गवर**

ज्ञान और भक्ति में कुछ भी भेद नहीं। ये दोनों संसार से उत्पन्न दुःख को हरते हैं। किन्तु हे पक्षियों में श्रेष्ठ नाथ, मुनि लोग कुछ अन्तर कहते हैं। वह भी सावधान होकर सुनिए।

**ज्ञान बिराग जोग बिज्ञाना * ये सब पुरुष सुनहु हरियाना**
**पुरुष प्रताप प्रबल सब भाँती * अबला अबल सहज जड़जाती**

हे गरुड़, ज्ञान, वैराग्य, योग और आत्मज्ञान आदि पुरुष हैं। पुरुष का प्रताप सब प्रकार बलवान् है, और स्त्री सहज ही निर्बल और जड़ होती है।



**पुरुष त्यागि सक नारि कहँ, जो बिरक्त मतिधीर।**
**न तु कामी जो बिषयबस, बिमुख जे पद रघुबीर॥**

जो पुरुष विरक्त और धीर हैं, वे ही स्त्री को छोड़ सकते हैं। विषयी, कामी और राम के चरणों से विमुख लोग नहीं छोड़ सकते।



**सोइ मुनि ज्ञाननिधान, मृगनयनीबिधुमुखनिरखि।**
**बिकल होहिं हरियान, नारि बिस्वमाया प्रगट॥**

हे गरुड़, वे ज्ञान के निधान मुनि भी हरिण की सी आँखों और चन्द्रमा के समान मुखवाली स्त्री को देख व्याकुल हो जाते हैं। स्त्री संसार में माया का रूप प्रकट है।

**इहाँ न पच्छपात कछु राखौं * बेद पुरान सन्त मत भाखौं**

मोह न नारि नारि के रूपा * पन्नगारि यह नीति अनूपा

यहाँ मैं कुछ भी पक्षपात नहीं रखता, किन्तु वेद, पुराण और साधुओं का मत कहता हूँ। स्त्री स्त्री के रूप से मोहित नहीं होती। हे गरुड़, यह उत्तम नीति है।

माया भगति सुनहु प्रभु दोऊ * नारिबर्ग जानै सब कोऊ
पुनि रघुबीरहिं भगति पियारी * माया खलु नर्तकी बिचारी

हे स्वामी, माया और भक्ति दोनों स्त्रियाँ हैं, यह सभी जानते हैं। परन्तु रघुनाथ को भक्ति ही प्रिय है। माया तो नाचनेवाली नटी है।

भगतिहिं सानुकूल रघुराया * ताते तेहिं डरपति अति माया
रामभगति निरुपम निरुपाधी * बसै जासु उर सदा अबाधी

रघुनाथजी भक्त पर कृपा करते हैं, इस कारण माया उससे बहुत डरती है। जिसके हृदय में रामजी की अनुपम, ऋद्धि आदि उपाधियों से रहित, भक्ति सदा बिना किसी बाधा के रहती है,

तेहि बिलोकि माया सकुचाई * करि न सकै कछु निज प्रभुताई
अस बिचारि जे मुनि बिज्ञानी * जाचहिं भगति सकल गुनखानी

उसे देख माया लजाती है। उस पर अपनी प्रभुता कुछ नहीं दिखा सकती। ऐसा विचारकर ज्ञानी मुनि लोग गुणों की खान भक्ति ही माँगते हैं।


यह रहस्य रघुनाथ कर, बेगि न जानै कोय।
जो जानै रघुपति कृपा, सपनेहु मोह न होय॥

रघुनाथजी का यह रहस्य कोई शीघ्र नहीं जानता। और जो रघुनाथजी की कृपा से जानता है, उसे स्वप्न में भी अज्ञान नहीं होता।

औरौ ज्ञानऽरु भगति कर, भेद सुनहु परबीन।
जो सुनि होय रामपद, प्रीति सदा अबछीन॥

हे चतुर, ज्ञान और भक्ति का और भी भेद सुनो, जिससे रामजी के चरणों में अखंड भक्ति होती है।

सुनहु तात यह अकथ कहानी * समुझत बनै न जाय बखानी
ईस्वर अंस जीव अबिनासी * चेतन अमल सहज सुखरासी

हे तात, यह अकथ कथा सुनो। इसे समझते ही बनता है, कहते नहीं। यह जीव अविनाशी, चैतन्य, निर्मल और आनन्द की राशि ईश्वर का अंश है।

सो मायाबस भयो गोसाईं * बँध्यो कीर मर्कट की नाईं
जड़ चेतनहिं ग्रन्थि परिगई * जदपि मृषा छूटत कठिनई

हे स्वामी, वह माया के अधीन होकर तोते या बन्दर की भाँति बन्धन में पड़ा है। चैतन्य जीव में जड़ माया की गाँठ ( अहंभाव ) पड़ गई है। यद्यपि वह झूठी है तो भी उसका छूटना कठिन है।

तबते जीव भयो संसारी * छूट न ग्रन्थि न होय सुखारी
स्त्रुति पुरान बहु कह्यो उपाई * छूट न अधिक अधिक अरुझाई

तभी से जीव संसारी हो गया। न गाँठ छूटती है और न जीव सुखी होता है। वेदों और पुराणों में बहुत से उपाय कहे हैं; परन्तु उनसे गाँठ छूटती नहीं, और भी उलझती है।

जीव हृदय तम मोह बिसेखी * ग्रन्थि न छूट परै नहिं देखी
अस संजोग ईस जब करई * तबहुँ कदाचित सो निरुअरई

जीव के हृदय में अज्ञानरूप अँधेरा बहुत है, इससे गाँठ दिखाई ही नहीं पड़ती। फिर छूटे कैसे ? यदि ईश्वर ऐसा ( नीचे देखो ) संयोग करे तो कदाचित् सुलझ जाय।

सात्विकस्रद्धा धेनु सुहाई * जो हरिकृपा हृदय बस आई
जपतप ब्रत यम नियम अपारा * जो स्त्रुतिकह सुभ धर्म अचारा

यदि भगवान् की कृपा से अच्छी सतोगुणी श्रद्धारूप गऊ हृदय में बसे और वेद के कहे जप, तप, व्रत, यम, नियम आदि बहुत-से धर्माचरणरूप—

सोइ तृन हरित चरै जब गाई * भावबच्छ सिसु पाय पन्हाई
नोइनिबृत्ति पात्रबिस्वासा * निर्मलमन अहीर निज दासा

हरी घास चरे और वत्सलताभाव ( प्रेम से पिघल जाना ) रूप बछड़ा पाकर पन्हाय तो स्वच्छ मनवाले दासरूप अहीर निवृत्तिरूप नोई ( गौ के पैर बाँधने की रस्सी ) से विश्वासरूप बर्तन में—

परम धर्ममय पय दुहि भाई * औटै अनल अकाम बनाई
तोषमरुत तब छमा जुड़ावै * धृतिसम जावन देइ जमावै

उत्तम धर्ममय दूध को दुहकर निष्कामनारूप अग्नि में खूब औटे। फिर संतोषरूप वायु से उसे ठंडा करे और समता की धारणारूप जावन देकर जमावे।

मुदिता मथै बिचार मथानी * दम अधार रजु सत्य सुबानी
तब मथि काढ़िलेय नवनीता * बिमल बिराग परम सुपुनीता

फिर जितेन्द्रियतारूप बर्तन में विचाररूप मथानी से सत्य और अच्छी वाणीरूप रस्सी लपेटकर मुदिता ( आनन्दमय ) को मथे। जब मथते-मथते सुलक्षण, पवित्र वैराग्य रूप मक्खन निकल आवे,



जोग अगिनि करि प्रगट तब, कर्म सुभासुभ लाय।
बुद्धि सिरावै ज्ञानघृत, ममतामल जरि जाय॥

तब जीव और ब्रह्म की योगरूप अग्नि प्रकट करे, जिससे शुभ और अशुभ कर्मों समेत ममतारूप मैल जल जाय। फिर बुद्धि या ज्ञानरूप घी को ठंढा कर ले।

तब बिज्ञाननिरूपिनी, बुद्धि बिसद घृत पाय।
चित्त दिया भरि धरै दृढ़, समता दिवट बनाय॥

फिर आत्मज्ञानी बुद्धिरूप स्वच्छ घी चित्तरूप दीपक में दृढ़ता से भरकर समतारूप दीवट पर धरे।

तीनि अवस्था तीनि गुन, तेहि कपास ते काढ़ि।
तूलतुरीय सँवारि पुनि, बाती करै सुगाढ़ि॥

तीनों अवस्था (जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति) और तीनों गुणरूप कपास से निकालकर 'तुरीय' ज्ञानावस्थारूप रुई की अच्छी मोटी बत्ती बनावे।



यहि बिधि लेसै दीप, तेजरासि बिज्ञानमय।
जातहि जासु समीप, जरहिंमदादिकसलभसब॥

इस भाँति तेजोराशि विज्ञानमय दीपक बनावे, जिसके पास जाते ही अहंकार आदि पाँखियाँ जल जायँ।

सोहमस्मि इति बृत्ति अखण्डा * दीपसिखा सोइ परम प्रचण्डा
आतम अनुभव सुखसुप्रकासा * तब भवमूल भेदभ्रम नासा

सः अहम् अस्मि (वह ब्रह्म मैं हूँ) यह न टूटनेवाली वृत्तिरूप तेज लौ है। जब आत्मा का अनुभव हो और आत्मानन्द का सुन्दर प्रकाश हो, तब संसार की जड़ भेदभ्रम का नाश हो जाता है।

प्रबल अबिद्याकर परिवारा * मोह आदि तम मिटै अपारा
तब सोइ बुद्धि पाइ उँजियारा * उरगृह बैठि ग्रन्थि निरुवारा

मोह आदि अविद्या का परिवाररूप अँधेरा दूर हो तो बुद्धि हृदयरूप घर में बैठ उजेले में गाँठ खोले।

छोरन ग्रन्थि पाव जब सोई * तब यह जीव कृतारथ होई
छोरत ग्रन्थि जानि खगराया * बिघन अनेक करै तब माया

जब वह गाँठ छूट जाती है, तब जीव कृतार्थ हो जाता है। हे गरुड़, गाँठ का छूटना जानते ही माया बहुत से विघ्न करती है।

ऋद्धि सिद्धि प्रेरै बहु भाई * बुद्धिहि लोभ दिखावै आई
कलबलछलकरि जायसमीपा * अंचलबात बुझावै दीपा

भाई माया ऋद्धि-सिद्धियों को भेजती है, जो आकर बुद्धि को ललचाती हैं। माया

मनोहरता के बल से कपट-पूर्वक पास जाकर अंचल की वायु से दीपक बुझा देती है—समाधि को छुड़ा देती है।

होय बुद्धि जो परम सयानी * तिनतनचितव न अनहित जानी
जो तेहिविघ्न बुद्धि नहिं बाधी * तौ बहोरि सुर करहिं उपाधी

यदि बहुत ही चतुर बुद्धि हो और अपना अहित जान उन सिद्धियों की ओर न देखे अर्थात् उस बुद्धि में विघ्न-बाधाएँ न पड़ें, तब देवता उपद्रव खड़े करते हैं।

इन्द्रियद्वार झरोखा नाना * जहँ तहँ सुर बैठे करि थाना
आवत देखहिं विषयबयारी * ते हठि देहिं कपाट उघारी

इन्द्रियों के द्वाररूप झरोखों में बैठे देवता विषयरूप वायु को आते देख बलपूर्वक किवाड़े खोल देते हैं।

जब सुप्रभञ्जन उरगृह जाई * तबहिं दीप विज्ञान बुझाई
ग्रन्थि न छूटि मिटा सु प्रकासा * बुद्धि बिकल भइ विषयबतासा

जब विषयरूप वायु हृदयरूप घर में जाती है, तभी आत्मज्ञानरूप दीपक बुझता है। गाँठ छूटने नहीं पाई और उजेला (ज्ञान) मिट गया—विषयरूप हवा से बुद्धि व्याकुल है।

इन्द्रियसुरन न ज्ञान सुहाई * विषयभोग पर प्रीति सदाई
विषयसमीर बुद्धिकृत भोरी * तेहि बिनु दीप को बार बहोरी

इन्द्रियों के देवताओं को ज्ञान नहीं अच्छा लगता। उनका सदा विषयभोग पर स्नेह (रुचि) रहता है। जब विषयरूप वायु ने बुद्धि भ्रष्ट कर दी, तब बिना बुद्धि आत्मज्ञानरूप दीपक को कौन जलावे?


तब फिर जीव बिबिधबिधि, पावै संसृति क्लेस।
हरिमाया अति दुस्तर, तरि न जाय बिहगेस॥

तब जीव जन्म-मरण आदि दुःख पाता है। हे गरुड़, प्रभु की माया बड़ी दुस्तर है; तरी नहीं जाती।

कहत कठिन समुझत कठिन, साधन कठिन बिबेक।
होय घुनाच्छर न्याय जो, पुनि प्रत्यूह अनेक॥

ज्ञान कहने, समझने और करने में कठिन है; जैसे घुन के काटने से लकड़ी में कोई अक्षर बनाना कठिन है, वैसे ही बिना भक्ति या ज्ञान के मोक्ष का मिलना कठिन है।

ज्ञानक पन्थ कृपान कि धारा * परत खगेस न लागै बारा
जो निर्विघ्न पन्थ निरबहई * तो कैवल्य परमपद लहई

हे गरुड़, ज्ञान का मार्ग खड्ग की धार है; इसमें पड़ते देर नहीं लगती। यदि वह मार्ग निर्विघ्न निबह जाय तो उत्तम पद (मोक्ष) मिल जाता है।

अतिदुर्लभ कैवल्य परमपद * सन्त पुरान निगम आगम बद
रामभजन सोइ मुक्ति गोसाईं * अनइच्छित आवै बरिआईं

सन्त, पुराण, वेद और धर्मशास्त्र कहते हैं कि कैवल्य परमपद मिलना बहुत दुर्लभ है। परन्तु हे स्वामी, वह मुक्ति रामजी के भजन से बिना इच्छा स्वयं ही मिलती है।

जिमिथल बिनुजलरहि न सकाई * कोटि भाँति कोइ करै उपाई
तथा मोच्छसुख सुनु खगराई * रहि न सकै हरिभगति बिहाई

जैसे स्थल के बिना जल नहीं रह सकता, चाहे कोई कितने ही उपाय करे। हे गरुड़, इसी प्रकार भगवान् की भक्ति को छोड़कर मोक्ष का सुख अलग नहीं रह सकता।

अस बिचारि हरिभक्त सयाने * मुक्ति निरादरि भगति लुभाने
भगति करत बिनु जतन प्रयासा * संसृतिमूल अबिद्या नासा

ऐसा विचारकर भगवान् के चतुर भक्त मोक्ष का निरादर करके भक्ति की ही इच्छा करते हैं। भक्ति करने से बिना उपाय या परिश्रम के जन्ममरणरूप संसार की जड़ माया कट जाती है।

भोजनकरिय तृपितिहितलागी * जिमि सो असन पचै जठरागी
अस हरिभगति सुगम सुखदाई * को अस मूढ़ न जाहि सुहाई

तृप्ति के लिए ही भोजन किया जाता है। भोजन भी वैसा हो, जो पेट की अग्नि में पच जाय। भगवान् की सुखदायक और सहज भक्ति ऐसी ही है। कौन ऐसा मूर्ख है, जिसे वह अच्छी न लगे।



सेवक सेव्य भाव बिनु, भव न तरिय उरगारि।
भजहु रामपद पङ्कज, अस सिद्धान्त बिचारि॥

हे गरुड़, सेवक सेव्यभाव के बिना संसार नहीं तरा जाता। यह सिद्धान्त सोच रामजी को भजो।

जो चेतन कहँ जड़ करै, जड़हि करै चैतन्य।
अस समर्थ रघुनायकहि, भजहिं जीव ते धन्य॥

जो चैतन्य को जड़ और जड़ को चैतन्य करनेवाले समर्थ रघुनाथ को भजते हैं, वे धन्य हैं।

कहेउँ ज्ञान सिद्धान्त बुझाई * सुनहु भगति मनि की प्रभुताई
रामभगति चिन्तामनि सुन्दर * बसै गरुड़ जाके उर अन्तर

ज्ञान का सिद्धान्त तो समझाकर कह चुका, अब भक्तिमणि का प्रभाव सुनिए। हे गरुड़, रामजी की भक्तिरूप सुन्दर चिन्तामणि जिसके हृदय में बसती है,

परमप्रकासरूप दिन राती * नहिं कछु चहिय दिया घृतबाती

मोहदरिद्र निकट नहिं आवा * लोभवात नहिं ताहि बुझावा

उसके लिए रात-दिन उजेला है। उसे दिया, घी, बत्ती कुछ न चाहिए। मोहरूप दरिद्र कभी पास नहीं आता और लोभरूप वायु उस दीपक को नहीं बुझा सकता।

प्रबल अबिद्यातम मिटिजाई * हारहिं सकल सलभसमुदाई
खलकामादि निकट नहिं जाहीं * बसै भगति मनि जेहि उरमाहीं

बलवान् अज्ञानरूप अँधेरा मिट जाता और अहंकाररूप पाँखियों का झुण्ड हार जाता है। कामदेव आदि दुष्ट पास नहीं जाते। जिसके हृदय में भक्तिमणि रहती है—

गरल सुधासम अरि हित होई * तेहिमनि बिनु सुख पाव न कोई
ब्यापहिं मानसरोग न भारी * जेहि के बस सब जीव दुखारी

उसे विष अमृत और शत्रु मित्र सा हितू होता है। कोई उस भक्तिमणि के बिना सुख नहीं पाता। बड़े-बड़े मन के रोग, जिनके वश हो सब जीव दुखी हैं, नहीं व्यापते।

रामभगतिमनि उर बस जाके * दुखलवलेस न सपनेहु ताके
चतुरसिरोमनि ते जगमाहीं * जे मनिलागि सुजतन कराहीं

जिसके हृदय में रामजी की मणिरूप भक्ति रहती है, उसके स्वप्न में भी दुःख का लगाव नहीं रहता। संसार में वे ही श्रेष्ठ चतुर हैं, जो इस रत्न के लिए अच्छे-अच्छे उपाय करते हैं।

सो मनि जदपि प्रगट जगअहई * रामकृपा बिनु नहिं कोउ लहई
सुगम उपाय पाइबे केरे * नर हतभाग्य देत भटभेरे

यद्यपि वह मणि संसार में प्रकट है, तथापि रामजी की कृपा के बिना उसे कोई नहीं पाता। इसे पाने के उपाय भी सहज हैं; परन्तु भाग्यहीन मनुष्य इधर-उधर भटकते हैं।

पावनपर्बत बेद पुराना * रामकथा रुचिराकर नाना
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी * ज्ञानबिरागनयन उरगारी

वेद-पुराण पवित्र पहाड़ हैं। रामजी की कथाएँ उनमें बहुत प्रकार की सुन्दर खानें हैं। हे गरुड़, उनका भेद जाननेवाला सज्जन अच्छी बुद्धिरूप कुदाली से ज्ञान व वैराग्य की आँखों से देखकर उनको—

भावसहित खोदै जो प्रानी * पाव भक्तिमनि सब सुखखानी
मोरे मन प्रभु अस बिस्वासा * राम ते अधिक राम कर दासा

भावसहित खोदे, तो सब सुखों की खान भक्ति को पावे। हे स्वामी, मेरे मन में विश्वास है कि रामजी के सेवक रामजी से बड़े हैं।

रामसिन्धु घन सज्जन धीरा * चन्दनतरु हरि सन्त समीरा
सबकर फल हरिभगति सुहाई * सो बिनु सन्त न काहुहिं पाई
असबिचारि जोइ कर सतसङ्गा * रामभक्ति तेहि सुलभ बिहङ्गा

रामरूप समुद्र या चन्दन से और सज्जन बादल या वायु की तरह क्रम से जल या सुगन्ध लेकर दूसरे स्थानों को पहुँचाते हैं। सबका फल सुहावनी रामभक्ति है और उसे साधुओं के सिवा किसी ने नहीं पाया। हे गरुड़, ऐसा विचारकर जो सत्संग करता है, उसे रामजी की भक्ति सहज है।



**ब्रह्मपयोनिधि मन्दर, ज्ञान सन्त सुर आहि।**
**कथासुधा मथि काढ़हीं, भगति मधुरता जाहि॥**

साधुरूप देवता परब्रह्मरूप समुद्र को ज्ञानरूप मन्दराचल के द्वारा मथकर अमृतरूप कथा निकालते हैं, जिसमें भक्तिरूप मिठास भरी है।

**बिरतिचर्म असिज्ञान मद, लोभ मोह रिपु मारि।**
**बिजयपाय सोइ हरिभगति, देखु खगेस बिचारि॥**

हे गरुड़, विचारकर देखो, वैराग्य की ढाल लेकर ज्ञान के खड्ग से अहंकार, लोभ, मोह आदि वैरियों को मारकर विजय पाना ही भगवान् की भक्ति है।

**पुनि सप्रेम बोलेउ खगराऊ * जो कृपाल मोहिं ऊपर भाऊ**
**नाथ मोहिं निज सेवक जानी * आठ प्रश्न मम कहहु बखानी**

फिर प्रेमसहित गरुड़ बोले—हे कृपालु, हे स्वामी, जो तुम मुझ पर स्नेह रखते हो तो मुझे अपना सेवक जानकर मेरे इन आठ प्रश्नों का उत्तर दो।

**प्रथमहिं कहहु नाथ मतिधीरा * सब ते दुर्लभ कौन सरीरा**
**बड़दुख कौन कौन सुखभारी * सो संछेपहि कहहु बिचारी**

हे स्वामी मतिधीर, कौन देह सबसे दुर्लभ है? सबसे बड़ा दुःख कौन है? सबसे भारी सुख कौन है? यह विचार कर थोड़े ही में कहिए।

**सन्त असन्त मर्म तुम जानहु * तिनकर सहज सुभाव बखानहु**
**कौनपुन्य- स्रुतिबिदितबिसाला * कहहु कौन अघ परमकराला**

साधुओं और असाधुओं का हाल तुम जानते हो; उनका साधारण स्वभाव कहो। वेद में कौन सा बड़ा पुण्य प्रसिद्ध है और कौन सा पाप बहुत कठिन है?

**मानसरोग कहहु समुझाई * तुम सर्बज्ञ कृपाअधिकाई**
**तात सुनहु सादर अतिप्रीती * मैं संछेप कहौं यह नीती**

तुम तो सभी कुछ जानते हो, कृपापूर्वक मन के रोग समझाकर कहो। काकभुशुण्ड बोले—हे तात, आदरसहित सुनिए। मैं बड़े स्नेह से थोड़े में यह नीति कहता हूँ।

**नरतन सम नहिं कौनिउ देही * जीव चराचर जाचत जेही**
**नरक स्वर्ग अपवर्ग निसेनी * ज्ञान बिराग भगति सुख देनी**

मनुष्य-देह के समान कोई देह नहीं है। इसे सभी चराचर जीव माँगते हैं। यह

नरक, स्वर्ग या मोक्ष तक पहुँचने की सीढ़ी (द्वारा) है तथा ज्ञान, वैराग्य और भक्ति के सुख देनेवाली है।

सो तन धरि हरि भजहिं न जे नर * होयँ विषयरत मन्दमन्दतर
कञ्चन काँच बदलि सठ लेहीं * कर ते डारि परसमनि देहीं

जो मनुष्य यह देह पाकर भगवान् को नहीं भजते, किन्तु विषय-भोगों में लगे रहते हैं, वे नीच से भी नीच हैं। वे मूर्ख सोने के बदले काँच लेते और हाथ आये हुए पारस-मणि को फेंक देते हैं।

नहिं दरिद्रसम दुख जग माहीं * सन्तमिलनसम सुख कछु नाहीं
पर उपकार बचन मन काया * सन्त सहज सुभाव खगराया

संसार में दरिद्रता के समान न तो कोई दुःख है और न साधु के मिलने के समान कोई सुख। हे गरुड़, मन, वचन और कर्म से पराया उपकार करना साधुओं का साधारण स्वभाव है।

सन्त सहहिं दुख परहित लागी * परदुख हेतु असन्त अभागी
भूरजतरुसम सन्त कृपाला * परहित नितसहबिपतिबिशाला

साधु तो पराये हित के लिए दुःख सहते और अभागे दुष्ट दूसरे के दुःख का कारण बनते हैं। साधु भोजपत्र के वृक्ष के समान दयालु होते हैं। वे परोपकार के लिए नित्य दुःख सहते हैं।

सन इव खल पर बन्धन करहीं * खाल कढ़ाय बिपति सहि मरहीं
खल बिनु स्वारथ पर अपकारी * अहि मूषक इव सुनु उरगारी

दुष्ट लोग सन की भाँति अपनी खाल कढ़ाकर दूसरों को बाँधते हैं और विपत्ति सहकर मर भी जाते हैं। हे गरुड़, साँप और चूहे की भाँति दुष्ट बिना स्वार्थ के ही पराया अहित करते हैं।

परसम्पदा बिनासि नसाहीं *जिमिससिहतिहिमउपलबिलाहीं
दुष्टउदय जग अनरथहेतू * जथा प्रसिद्ध अधमग्रह केतू

जैसे पाला और ओले खेती का नाश कर गल जाते हैं, वैसे ही दुष्ट जन दूसरे को नष्ट कर स्वयं भी नष्ट हो जाते हैं। अधम केतुग्रह दुष्ट प्रसिद्ध है ही; उसी के उदय की भाँति दुष्टों की बढ़ती भी बुराई ही करती है।

सन्तउदय सन्तत सुखकारी * बिस्वसुखद जिमि इन्दु तमारी
परमधर्म स्रुतिविदित अहिंसा * परनिन्दासम अघ न गरिसा

जैसे सूर्य व चन्द्रमा का उदय संसार को सुख देता है, वैसे ही साधु भी सदा सुख देते हैं। वेद में अहिंसा (दुःख न देना) को उत्तम धर्म कहा है। पराई निन्दा के समान बड़ा पाप दूसरा नहीं है।

हरि-गुरु-निन्दक दादुर होई * जन्म सहस्र पाव तन सोई

द्विजनिन्दक बहुनरकभोगकरि * जग जन्मै वायससरीर धरि

भगवान् या गुरु की निन्दा करनेवाला मेढक होता है और हजार जन्मों तक वही देह पाता है। ब्राह्मण की निन्दा करनेवाला बहुत से नरक भोगकर संसार में कौआ होता है।

सुरस्रुतिनिन्दक जे अभिमानी * रौरवनरक परहिं ते प्रानी
होहिं उलूक सन्तनिन्दारत * मोहनिसाप्रिय ज्ञानभानुगत

वेदों और देवताओं की निन्दा करनेवाले अभिमानी जीव 'रौरव' नरक में पड़ते हैं। साधुओं के निन्दक उल्लू होते हैं, जिन्हें मोहरूप रात प्यारी है, जिसमें ज्ञानरूप सूर्य नहीं होता।

सबकी निन्दा जे जड़ करहीं * ते चमगादुर ह्वै अवतरहीं
सुनहु तात अब मानस रोगा * जिनते दुख पावहिं सब लोगा

जो सबकी निन्दा करते हैं, वे चमगादड़ होते हैं। हे तात, अब मन के रोग सुनो, जिनसे सभी लोग दुःख पाते हैं।

मोह सकल व्याधिनकरमूला * तेहिते पुनि उपजैं बहु सूला
कामवात कफलोभ अपारा * क्रोधपित्त नित छाती जारा

सब रोगों की जड़ मोह ( अज्ञान ) है। उसी से सब क्लेश उपजते हैं। कामदेव वात, लोभ कफ और क्रोध पित्त है। ये नित्य छाती को जलाते रहते हैं।

प्रीति करैं जो तीनों भाई * उपजै सन्निपात दुखदाई
विषयमनोरथ दुर्गम नाना * ते सब सूल नाम को जाना

यदि ये तीनों मिल जायँ तो दुःखदायक सन्निपात पैदा हो जाय। नाना प्रकार के विषयों की इच्छा बहुत से शूल ( दर्द ) हैं। उनके नाम कौन जान सकता है?

ममता दाद कण्डु इर्षाई * हर्ष विषाद गहर बहुताई
परसुख देखि जरनि सो छई * कुष्ठ दुष्टता मनकुटिलई

ममता दाद, डाह खाज और इनके पहले का सुख और पीछे का दुःख ही इनका गहरापन है। पराया सुख देख जलना क्षयी और मन की कुटिलता व दुष्टता कोढ़ है।

अहङ्कार अतिदुखद डमरुवा * दम्भ कपट मद मान नहरुवा
तृष्णा उदरकृच्छ्र अतिभारी * त्रिविध एषना तरुन तिजारी
जुगविधि ज्वरमत्सर अविबेका * कहँ लगि कहौं कुरोग अनेका

अभिमान बहुत ही दुःखदायक जलोदर, दम्भ, छल व अभिमान नासूर, इच्छा उदरकृच्छ्र ( पेट का दर्द ) तीनों प्रकार की इच्छा, ( पुत्र, धन, यश ) तिजारी और पराई बुराई चेतना व अज्ञान द्वंद्वज ज्वर हैं। कहाँ तक कहूँ, कुरोग बहुत हैं।



एकव्याधिबस नर मरहिं, ये असाधि बहुव्याधि।
सन्तत पीड़हिं जीवकहँ, सो किमि लहै समाधि॥

एक रोग से तो मनुष्य मर ही जाते हैं, फिर ये तो बहुत असाध्य रोग हैं, जो सदा जीव को पीड़ा दिया करते हैं, तो भला जीव कैसे समाधि को पा सके ?

नेम धर्म आचार तप, ज्ञान जज्ञ जप दान।
भेषज पुनि कोटिन करहिं, रुज न जाहिं हरियान॥

हे गरुड़, लोग इन रोगों की नियम से तप, ज्ञान, यज्ञ, जप, दान आदि आचार-रूप दवा तो करते हैं, पर ये रोग नहीं जाते ; वे बार-बार तो होते रहते हैं।

यहि बिधिसकलजीवजगरोगी * सोक हर्ष भय प्रीति बियोगी
मानसरोग कछुक मैं गाये * हैं सबके लखि बिरले पाये

इस तरह संसार में सभी जीव रोगी हैं—उन्हें दुःख, सुख, डर, स्नेह, वियोग आदि रोग घेरे हैं। मैंने ये मन के कुछ रोग कहे हैं, जो हैं तो सबके, पर उन्हें बिरला ही जान पाता है।

जानेते छीजहिं कछु पापी * नास न पावहिं जनपरितापी
बिषयकुपथ्य पाइ अंकुरे * मुनिन हृदय का नर बापुरे

जीवों को दुःख देनेवाले ये पापी रोग जानने से ( ज्ञान से ) कुछ घट अवश्य जाते हैं; परन्तु उनका नाश नहीं होता। विषयरूप कुपथ्य के कारण ये रोग मुनियों के हृदय में उत्पन्न हो जाते हैं। फिर बेचारे मनुष्य क्या हैं !

रामकृपा नासहिं सब रोगा * जो यहि भाँति बनै संजोगा
सद्गुरु बेद बचन बिस्वासा * संजम यह न विषय की आसा

हाँ, जो ऐसा संयोग बन जाय, अच्छे गुरु और वेद के वचनों पर विश्वास हो और संयम के द्वारा विषयों की तृष्णा न रहे तो रामजी की कृपा से सब रोग नष्ट हो जाते हैं।

रघुपतिभगति सजीवनमूरी * अनोपान स्रद्धाअतिरूरी
यहि बिधि भलेकुरोग नसाहीं * नाहिंत कोटि जतन नहिं जाहीं

जो दृढ़ श्रद्धारूप अनुपान के साथ रघुनाथ की भक्तिरूप सजीवनमूरि का सेवन करे तो ये सब रोग मिट जाते हैं। इस प्रकार भले ही ये बुरे रोग नष्ट हो सकते हैं, नहीं तो दूसरे करोड़ों यत्न करने से भी नहीं जाते।

जानिय तब मन निरुज गोसाँई * जब उरबलबिराग अधिकाई
सुमति छुधा बाढ़ै नित नई * बिषयआस दुर्बलता गई
बिमलज्ञानजल जब सो नहाई * तब रह रामभगति उर छाई

हे स्वामी, जब हृदय में वैराग्य का बल अधिक हो, अच्छी बुद्धिरूप भूख नित नई बढ़े, और विषय की आशारूप कमजोरी चली जाय, तब जान ले कि मन नीरोग (चंगा) है। जब वह निर्मल ज्ञानरूप जल में स्नान करता है, तब हृदय में रामजी की भक्ति छा जाती है।

सिवअजसुकसनकादिक नारद * जे मुनि ब्रह्मबिचारबिसारद

सबकर मत खगनायक एहा * करिय रामपद पङ्कजनेहा

हे गरुड़, जो शिव, ब्रह्मा, शुकदेव, सनक, नारद आदि मुनि ब्रह्मविचार में चतुर हैं, उन सबका यही मत है कि रामजी के चरणारविन्दों में स्नेह करना चाहिए।

स्रुति पुरान सद्ग्रंथ कहाहीं * रघुपति भगति बिना सुख नाहीं
कमठ पीठ जामहिं बरु बारा * बन्ध्यासुत बरु काहुहिं मारा

वेद-पुराण व अच्छे ग्रन्थ कहते हैं कि बिना रामजी की भक्ति के सुख नहीं मिलता। चाहे कछुए की पीठ में बाल जम आवें, चाहे किसी बाँझ का पुत्र किसी को मारे,

फूलहिं नभ बरु बहुबिधि फूला * जीव न लह सुख प्रभु प्रतिकूला
तृषा जाइ बरु मृगजल पाना * बरु जामहिं सससीस बिषाना

चाहे आकाश में तरह-तरह के फूल फूलें, परन्तु परमेश्वर से विमुख जीव कभी सुख नहीं पा सकता। चाहे मृगतृष्णा से प्यास चली जाय, चाहे खरगोश के सिर में सींग जम आवें,

अन्धकार बरु रबिहिं नसावै * रामबिमुख सुख जीव न पावै
हिम ते अनल प्रगट बरु होई * रामबिमुख सुख पाव न कोई

चाहे सूर्य को अँधेरा नष्ट कर दे; परन्तु रामजी से विमुख जीव सुख नहीं पा सकता। चाहे पाले से अग्नि उत्पन्न हो जाय; परन्तु रामजी से विमुख कोई भी सुख नहीं पा सकता।



बारि मथे बरु होय घृत, सिकता ते बरु तेल।
बिनु हरिभजन न भवतरिय, यह सिद्धान्त अपेल॥

चाहे जल मथने से घी निकले, चाहे बालू से तेल निकले; परन्तु बिना हरिभजन किये कोई संसार को नहीं तर सकता, यह दृढ़ सिद्धान्त है।

मसकहिं करहिं बिरंचि प्रभु, अजहिं मसकते हीन।
अस बिचारि तजि संसय, रामहिं भजहिं प्रबीन॥

प्रभु चाहें तो मच्छड़ को ब्रह्मा या ब्रह्मा को मच्छड़ से भी नीच बना सकते हैं; ऐसा सोच चतुर लोग, सन्देह छोड़, रामजी को भजते हैं।

विनिश्चितं वदामि ते न चान्यथा वचांसि मे।
हरिं नरा भजन्ति येऽतिदुस्तरं तरन्ति ते॥

मैं तुमसे निश्चय के साथ कहता हूँ—मेरे वचन झूठे नहीं; जो मनुष्य भगवान् को भजते हैं, वे बड़े दुस्तर संसार को तर जाते हैं।

कहेउँ नाथ हरिचरित अनूपा * ब्याससमास स्वमति अनुरूपा
स्रुतिसिद्धान्त यहै उरगारी * राम भजिय सब काम बिसारी

हे स्वामी, भगवान् के अनुपम चरित्रों को मैंने बुद्धि के अनुसार संक्षेप में और विस्तार

से भी कहा। हे गरुड़, वेद का यही सिद्धान्त है कि सब काम भूलकर रामजी को भजो।

प्रभु रघुपति तजि सेइय काही * मोहिं से सठ पर ममता जाही
तुम बिज्ञानरूप नहिं मोहा * कीन्ह नाथ मोपर अति छोहा

हे प्रभु, मुझ सरीखे मूर्ख पर भी जिनकी ममता है, उन रघुनाथ को छोड़ और किसकी सेवा की जाय ? आप तो ब्रह्मरूप हैं। आपमें मोह का नाम भी नहीं है। हे स्वामी, यहाँ आकर तो आपने मुझ पर दया की है।

पूछेउ रामकथा अतिपावनि * सुक सनकादि सम्भुमनभावनि
सतसंगति दुर्लभ संसारा * निमिष दण्ड भरि एकौ बारा

क्योंकि आपने शुकदेव, सनक, सनातन, शिव आदि के मन को भानेवाली पावनी रामजी की कथा पूछी। संसार में आधी घड़ी या पल भर के लिए एक बार भी सत्संग का होना दुर्लभ है।

देखु गरुड़ निज हृदय बिचारी * मैं रघुबीर भजन अधिकारी
सकुनअधमसब भाँति अपावन * प्रभुमोहिंकीन्हबिदितजगपावन

हे गरुड़, हृदय में विचारकर देखो ; मैं भी रघुनाथ के भजन का अधिकारी हुआ— पक्षियों में नीच और सब प्रकार अपवित्र मुझ कौए को भी भगवान् ने जगत्-प्रसिद्ध और जगत को पवित्र करनेवाला बना दिया।



आजु धन्य मैं धन्य अति, जद्यपि सब बिधि हीन।
निजजन जानिय नाथ मोहिं, सन्त समागम दीन ॥

मैं यद्यपि सब प्रकार हीन ( अधम ) हूँ, फिर भी मुझे प्रभु ने अपना जन जानकर आप-जैसे साधु का संग दिया। आज मैं धन्य, अतिधन्य हूँ।

नाथ जथामति भाख्यौं, राख्यौं नहिं कछु गोय।
चरितसिन्धु रघुनाथकर, पार कि पावै कोय ॥

हे स्वामी, मैंने बुद्धि के अनुसार सब कह दिया, कुछ भी नहीं छिपाया। पर क्या कोई रघुनाथ के चरित्रसागर का पार पा सकता है ?

सुमिरि राम के गुनगन नाना * पुनि पुनि हरष भुसुण्डि सुजाना
महिमा निगम नेति कहि गाई * अतुलित बल प्रताप रघुराई

ज्ञानी भुशुण्डिजी बार-बार रामजी के भाँति-भाँति के गुणों का स्मरण कर प्रसन्न हुए। रामजी के अतुलित बल और प्रताप की महिमा को वेद 'नेति-नेति' कहकर गाते हैं।

सिवअजपूज्यचरन रघुराई * मोपर कृपा परम मृदु लाई
अस सुभाव कहुँ सुनौं न देखौं * केहि खगेस रघुपतिसम लेखौं

रघुनाथ के चरणों को शिव और ब्रह्मा पूजते हैं। वह भगवान् मेरे ऊपर बड़ी कृपा करते

हैं, कोमल व्यवहार करते हैं। हे गरुड़, ऐसा स्वभाव तो मैंने कहीं देखा-सुना ही नहीं। फिर किसे रघुनाथ के बराबर बताऊँ?

साधक सिद्ध बिमुक्त उदासी * कवि कोबिद कृतज्ञ सन्यासी
जोगेसुर अरु तापस ज्ञानी * धर्मनिरत पण्डित बिज्ञानी

साधक, सिद्ध, जीवन्मुक्त, विरक्त, कवि, वेद व शास्त्रों के ज्ञाता, कृतज्ञ, सन्यासी, योगी, तपस्वी, ज्ञानी, धर्मात्मा, पंडित, विज्ञानी आदि—

तरहिं न बिन सेये मम स्वामी * राम नमामि नमामि नमामी
सरन गये मोसे अघरासी * होहिं सुद्ध नमामि अविनासी

सब विना मेरे स्वामी की सेवा किये नहीं तर सकते। रामजी को मैं बार-बार प्रणाम करता हूँ। मुझ सरीखे पापपुंज भी जिसकी शरण में जाने से पवित्र हो जाते हैं, ऐसे अविनाशी रामजी को प्रणाम करता हूँ।


जासु नाम भवभेषज, हरन घोर त्रयसूल।
सो कृपालु मोहिं तोहिं पर, सदा रहैं अनुकूल॥

जिनका नाम जन्म-मरणरूप संसार की दवा है और जो तीन गुणोंवाली माया के घोर शूल के हरनेवाले हैं, वही कृपालु रामजी तुम्हारे और मेरे ऊपर सदा प्रसन्न रहें।

सुनि भुसुण्डि के बचन सुभ, देखि रामपद नेह।
प्रेम सहित बोले गिरा, गरुड़ बिगत सन्देह॥

भुशुण्डि के वचन सुन और रामजी के चरणों में उनका स्नेह देख गरुड़जी सन्देह रहित हो प्रेमपूर्वक बोले—

मैं कृतकृत्य भयों तव बानी * सुनि रघुबीर भगतिरससानी
रामचरननूतनरति भई * मायाजनित बिपति सब गई

रघुनाथ के भक्तिरस से सनी तुम्हारी वाणी सुनकर मैं कृतार्थ हो गया। रामजी के चरणों में नया प्रेम हुआ। मेरी माया से उत्पन्न सब विपत्ति जाती रही।

मोहजलधिबोहित तुम भयऊ * मोकहँ नाथ बिबिध सुख दयऊ
मोसन होय न प्रतिउपकारा * बन्दौं तव पद बारहिं बारा

हे स्वामी, अज्ञानसमुद्र के पार लगाने को आप जहाज हो गये। मुझे बहुत भाँति के सुख दिये। मुझसे इसके बदले में कोई उपकार नहीं हो सकता, मैं केवल बार-बार तुम्हारे चरणों की वंदना करता हूँ।

पूरनकाम रामअनुरागी * तुमसन तात न कोउ बड़भागी
सन्त बिटपसरितागिरि धरनी * परहित हेतु सबन्हकर करनी

हे तात, तुम्हारी सब कामनाएँ पूरी हैं। तुम रामजी के प्रेमी हो। तुमसा भाग्यवान् कोई नहीं। साधु, वृक्ष, नदी, पहाड़ और पृथ्वी—इनके सब काम दूसरों की भलाई के लिए ही होते हैं।

सन्तहृदय नवनीत समाना * कहा कबिन पै कहै न जाना
निजपरिताप द्रवै नवनीता * परदुखद्रवहिं सुसन्त पुनीता

कवियों ने 'साधुओं का हृदय मक्खन की भाँति कोमल होता है' कहा तो, परन्तु कहना न जाना। मक्खन अपनी आँच से और पवित्र साधु पराये दुःख से पिघलते हैं।

जीवन जन्म सफल मम भयऊ * तव प्रसाद सब संसय गयऊ
जानेहु सदा मोहिं निज किङ्कर * पुनि पुनि उमा कहइ बिहङ्गवर

मेरा जीना और जन्म लेना सफल हुआ। तुम्हारी कृपा से मेरा सब सन्देह चला गया। मुझको सदा अपना सेवक समझना। शिवजी कहते हैं—हे पार्वती, गरुड़जी ने बार-बार ऐसे कहा।



तासु चरन सिरनायकरि, प्रेमसहित मतिधीर।
गरुड़ गयो बैकुण्ठ तब, हृदय राखि रघुबीर॥

फिर धीरबुद्धि गरुड़ ने प्रेम से काकभुशुण्डि के चरणों में प्रणाम किया और हृदय में प्रभु को बसाकर तब बैकुण्ठ को चले गये।

गिरिजा सन्तसमागम, सम न लाभ कछु आन।
बिनु हरिकृपा न होय सो, गावहिं बेद पुरान॥

हे पार्वती, सत्संग के समान लाभ नहीं है और वह बिना प्रभु की कृपा के नहीं प्राप्त होता, ऐसा वेद-पुराण कहते हैं।

कहेउँ परमपुनीत इतिहासा * सुनत स्रवन छूटै भवफाँसा
प्रनतकल्पतरु करुनापुञ्जा * उपजै प्रीति रामपदकञ्जा

मैंने वह बड़ी पवित्र कथा कही, जिसे सुनते ही संसार का फन्दा छूट जाता और भक्तों के लिए कल्पवृक्ष कृपा की राशि रामजी के चरणारविन्दों में प्रेम होता है।

मनक्रम बचनजनित अघ जाई * सुनहिं जे कथा स्रवन मन लाई
तीर्थाटन साधन समुदाई * जोग बिराग ज्ञान निपुनाई

जो लोग मन लगाकर कानों से इस कथा को सुनते हैं, उनके मन, वचन या कर्म से उत्पन्न पाप मिट जाते हैं। तीर्थयात्रा, योग, वैराग्य, ज्ञान, चतुरता आदि साधन—

नाना कर्म धर्म तप दाना * संयम दम जप मख ब्रत नाना
भूतदया द्विजगुरुसेवकाई * बिद्या बिनय बिबेक बड़ाई

अनेक प्रकार के कर्म, धर्म, तप, दान, संयम, इन्द्रियों को वश करना, जप, यज्ञ

